ओं भूरिदा भूरि देहि नो मा दभ्रं भूर्या भर।
भूरि घेदिन्द्र दित्ससि ॥ ऋ० ४।३२।२०॥

हे परमेश्वर ! आप बहुत देनेवाले हैं, हमें बहुत धन-धान्य प्रदान कीजिये। अल्प नहीं, विपुल ऐश्वर्य से हमें सम्पन्न कीजिये। प्रभो ! आप से याचना क्यों करें ? आप तो स्वयं ही हमें प्रभूत धन देने के इच्छुक हैं।

ओं भूरिदा ह्यसि श्रुतः पुरुत्रा शूर वृत्रहन्।
आ नो भजस्व राधसि ॥ ऋ० ४।३२।२१॥

हे विघ्न-बाधाओं को दूर करने वाले, सर्वव्यापक प्रभो ! आप जन-जन में विख्यात हैं, क्योंकि आप सब को सब कुछ प्रदान कर रहे हैं। आप की कृपा से हम लौकिक-अलौकिक धनों का उपभोग करें।

सोम रारन्धि नो हृदि गावो न यवसेष्वा।
मर्य इव स्व ओक्ये ॥ (ऋ० १।९१।१३॥

(From Lectures on Yoga Meditation)

Cows move and graze joyfully, In pasture fields to njoy their feed,
So does a man move so freely, In his own house to fill all need.
In a similar manner, O Soma Lord, Do dscend in joy and freedom,
Reclining relaxing, O Divine Lord, Making our hearts your blissful kingdom.
May our hearts be your blessed abodes, Ever flowing with love and wisdom,
May you whisper and walk in our inner roads, Leading us on to your hilarious kingdom.

# हमारे प्रकाशन

## स्वामी विद्यानन्द सरस्वती कृत

१. ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका की विस्तृत व्याख्या
भूमिका भास्कर—भाग १, २०×३०/८ पेजी
६०० पृष्ठ मू० १५०/-
भूमिका भास्कर—भाग २
२०×३०/८ पेजी ६०० पृष्ठ मू० १५०/-
२. वेदार्थ भूमिका
(भूमिका भास्कर की अवतरणिका) मू० २५/-
३. आर्यों का आदिदेश और उनकी सभ्यता 60/-
४. The Brahma Sutra—Pages 611
Hard Bound Rs. 150/-
५. Vedic Concept of God Rs. 50/-
६. सत्यार्थ भास्कर— प्रथम भाग ४००-००
द्वितीय भाग ३००-००

## श्री देवेन्द्रकुमार कपूर कृत

१. वैदिक पीयूषधारा मू० १५/-
२. Vedic Cancept of Yoga Meditation—Hard Bound 60/-
Paper Back 30/-
३. Lectures on Yoga Meditation Rs. 50/-
४. Success Motivating Vedic Lores 50/-

प्राप्ति स्थान— देवेन्द्र कुमार कपूर
इन्टरनैशनल आर्यन फाउण्डेशन ३०२ कैप्टन विल्ला, मौंट मेरी रोड, बान्दरा, बम्बई-५०
श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट, बहालगढ़, सोनीपत (हरियाणा) १३१०२१

त्वं तं ब्रह्मणस्पते सोम इन्द्रश्च मर्त्यम् ।
दक्षिणा पात्वंहसः ॥ ऋ० १।१८।५॥

हे (ब्रह्मणस्पते) ब्रह्माण्ड के पालन करने वाले जगदीश्वर (त्वम्) आप (अंहसः) पापों से जिसकी रक्षा करते हैं (तम्) उस धर्मात्मा यज्ञ करने वाले (मर्त्यम्) विद्वान् मनुष्य की (सोमः) सोम लता आदि ओषधियों के रस (इन्द्रः) वायु (च) और (दक्षिणा) जिससे वृद्धि को प्राप्त होते हैं, ये सब (पातु) रक्षा करते हैं।

जो मनुष्य अधर्म से दूर रहकर अपने सुखों के बढ़ाने की इच्छा करते हैं, वे परमेश्वर की उपासना करके सोम इन्द्र और दक्षिणा इन पदार्थों का युक्ति के साथ सेवन करें।

   

### धात्री-महत्त्वम्

आयमद्य सुकृतं प्रातरिच्छन्निष्टेः पुत्रं वसुमता रथेन।
अंशोः सुतं पायय मत्सरस्य क्षयद्वीरं वर्धय सूनृताभिः ॥ ऋ० १।१२५।३॥

(धाय का महत्त्व)

स्त्री-पुरुष पूर्ण ब्रह्मचर्य से विद्या का संग्रह करके और परस्पर की प्रसन्नता से विवाह करके धार्मिक व्यवहार से पुत्र आदि उत्पन्न करें। उनकी रक्षा के लिए उन्हें धार्मिक धायी को सौंप दें और वह इन्हें सुशिक्षा से सम्पन्न करे।

### मातृस्तनदुग्धपान-महत्त्वम्

इमं स्तनमूर्जस्वन्तं धयापां प्रपीनमग्ने सरिरस्य मध्ये।
उत्सं जुषस्व मधुमन्तमर्वन्त्समुद्रियं सदनमा विशस्व ॥ य० १७।८७॥

(माता के स्तन-दुग्ध का महत्त्व)

जैसे बालक और बछड़े स्तनों से दूध पीकर बढ़ते हैं अथवा जैसे घोड़ा शीघ्र दौड़ता है, वैसे मनुष्य उचित आहार विहार से बढ़ते हुए, वेग से चला करें। जैसे जलों से परिपूर्ण समुद्र में नौका में बैठकर जाते हुए लोग सुखपूर्वक परले पार और इस पार पहुंचते हैं, वैसे ही मनुष्य उत्तम साधनों से व्यवहार के इस छोर और उस छोर पर पहुंचें॥

### कृतज्ञता-महत्त्वम्

वयं मित्रस्यावसि स्याम सप्रथस्तमे।
अनेहसस्त्वोतयः सत्रा वरुणशेषसः ॥ ऋ० ५।६५।५॥

(कृतज्ञता का महत्त्व)

मनुष्यों को सदा कृतज्ञता अपनानी चाहिए और कृतघ्नता को दूर से ही त्याग देना चाहिए।

(दयानन्द-वेदभाष्य-भावार्थ-प्रकाश से साभार)

मित्राय पञ्च येमिरे जना अभिष्टिशवसे ।
स देवान्विश्वान्बिभर्त्ति ॥ ऋ० ३।५९।८॥

हे मनुष्यो ये (पञ्च) पांच प्राण आदि के सदृश (जना:) विद्वान् लोग जिस (अभिष्टिशवसे) अपेक्षितबलयुक्त (मित्राय) मित्र के सदृश सब को सुख देनेवाले परमात्मा के लिए (येमिरे) यमादि साधन साधते हैं। (स:) वह (विश्वान्) समस्त (देवान्) सूर्य आदिकों का (बिभर्त्ति) धारण तथा पोषण करता है ऐसा जानो।

इस मन्त्र में वाचकलुप्तोपमालङ्कार है। जैसे रोके गये प्राण वायु इन्द्रियों को रोकते हैं, वैसे ही योगीजन समाधि से परमात्मा को प्राप्त होते हैं।










को अद्य नर्यो देवकाम उशन्निन्द्रस्य सख्यं जुजोष ।
को वा महेऽवसे पार्याय समिद्धे अग्नौ सुतसोम ईट्टे ॥ ऋ० ४।२५।१॥

हे विद्वन् (अद्य) इस समय (कः) कौन (देवकामः) विद्वानों की कामना करने वाला (इन्द्रस्य) अत्यन्त ऐश्वर्य से युक्त के (सख्यम्) मित्रत्व की (उशन्) कामना करता हुआ (नर्यः) मनुष्यों में श्रेष्ठ धर्म का (जुजोष) सेवन करता है, (कः वा) अथवा कौन (महे) बड़े (पार्याय) दुःख के पार उतारने वाले (अवसे) रक्षण आदि के लिये (समिद्धे) प्रसिद्ध (अग्नौ) अग्नि में (सुतसोमः) सोमरस को उत्पन्न करने वाला हुआ ऐश्वर्य को (ईट्टे) प्राप्त होता है, यह हम लोग पूछते हैं।

जो विद्या और मित्रता की कामना करने वाला सम्पूर्ण जगत् का प्रिय आचरण करता और सब का रक्षण करता हुआ अग्नि में होम आदि से प्रजा का हित करे, वही जगत् का हित चाहने वाला है।

  

वर्ष ५१ अङ्क १ वेदवाणी-विशेषाङ्क पञ्जीकरण संख्या पी/SPT-6

तमीळत प्रथमं यज्ञसाधं विश आरीराहुतमृञ्जसानम् ।
ऊर्जः पुत्रं भरतं सृप्रदानुं देवा अग्निं धारयन्द्रविणोदाम् ॥ ऋ० १।९६।३॥

**व्याख्या**—हे मनुष्यो ! (तमीळत) उस अग्नि की स्तुति करो। कैसा है वह अग्नि ? (प्रथमम्) सब कार्यों से पहले वर्त्तमान और सब का आदि कारण है। तथा (यज्ञसाधम्) सब संसार और विज्ञानादि यज्ञ का साधक=सिद्ध करने वाला, सब का जनक है। हे (विशः) मनुष्य ! उसी को ही स्वामी मानकर (आरीः) प्राप्त होओ [(आहुतम्, ऋञ्जसानम्)]जिसको हम अपने पुकारते हैं, और जिसको विज्ञानादि से विद्वान् लोग सिद्ध करते हैं, और जानते हैं, [वही] (ऊर्जः पुत्रं भरतम्) पृथिव्यादि जगत् रूप अन्न का पुत्र अर्थात् पालन करनेवाला तथा भरत अर्थात् उसी अन्न का पोषण और धारण करने वाला है। (सृप्रदानुम्) सब जगत् को चलने की शक्ति देनेवाला और ज्ञान का दाता है। उसी को (देवा अग्निं धारयन् द्रविणोदाम्) देव=विद्वान् लोग अग्नि कहते, और धारण करते हैं। वही सब जगत् को द्रविण अर्थात् निर्वाह के सब अन्न जलादि पदार्थ और विद्यादि पदार्थों का देनेवाला है। उस अग्नि=परमात्मा को छोड़ के अन्य किसी की भक्ति वा याचना कभी किसी को न करनी चाहिये ॥

   





सम्पादक—विजयपाल विद्यावारिधि के प्रबन्ध से रामलाल कपूर ट्रस्ट प्रेस बहालगढ़ से मुद्रित तथा वेदवाणी कार्यालय जी० टी० रोड़, बहालगढ़ (सोनीपत-हरयाणा) से १ नवम्बर १९९८ को प्रकाशित।